चीनके अपार साधनोंको संघटित करने और उपयोगमें लानेमें समर्थ है। इस प्रकियासे चीन आज सचमुच एक 'महान् शक्ति' बन गया है जिसका कि वह बराबर दावा करता रहा है।

ऐबटने अपने यूरोपका प्रसार ( एक्सपैंसन ऑव यूरोप ) नामक ग्रन्थमें लिखा है कि 'इतिहासमें किसी युगको स्मरणीय बना देनेवाली विभिन्न घटनाओंमें कोई भी घटना इतनी महत्त्वपूर्ण नहीं होती जितनी किसी एक राष्ट्रकी विश्वके गण्यमान्य राष्ट्रोंकी समानतामें आ जाने या उनसे प्रभुत्वमें बढ़ जानेकी घटना होती है। पहले दीर्घकालतक अनिवार्य रूपसे घटनाचक्रका विकास होता रहता है। तदनन्तर किसी असाधारण परिस्थितिके उत्पन्न हो जानेसे अथवा किसी विशिष्ट व्यक्तिकी महत्त्वाकांक्षा या योग्यताके कारण उसमें एक नयी गति आ जाती है। अन्तमें घटनाचक्रका पर्यवसान किसी बड़ी उथल-पुथल या बड़े पैमानेपर शस्त्रबलके निर्णायक प्रयोगमें होता है जिसके फलस्वरूप शक्ति, धन और रक्तका भारी अपव्यय होता है। इस प्रकार विश्वके राष्ट्रोंमें एक नवागत और नवोत्थित राष्ट्र शक्तिपूर्वक अपना स्थान बना लेता है। फिर इन नयी परिस्थितियोंमें अन्य राष्ट्रोंका आपेक्षिक ह्रास हो जाता है और उन्हें अपनेको इसके अनुरूप बनाना पड़ता है। इतिहासमें घटनाचक्रका यही अनिवार्यक्रम बारबार उपस्थित होता रहता है। यही विश्वके राजनीतिक रंगमंचपर होनेवाले अभिनयकी प्रगति और वैशिष्ट्यका मुख्य अभिप्राय है।' चीन एक महान् शक्ति बन गया है और आग्रह कर रहा है कि उसे इसी रूपमें स्वीकार किया जाय। अन्य राष्ट्रोंके लिए विश्वकी राजनीतिमें किसी ऐसे नये राष्ट्रके आगमनको मान्यता देना और उसके फलस्वरूप उत्पन्न होनेवाली नयी स्थितिके अनुरूप अपनेको बना लेना आसान नहीं होता। सुदूरपूर्वका संघर्ष इसीका परिणाम है। नये चीनके जीवनके प्रत्येक अंगमें यही संघर्ष प्रतिफलित हो रहा है। नये चीनमें जो कुछ भी अच्छा या बुरा हो रहा है उसकी एक मुख्य प्रेरक-शक्ति संघर्षकी यही भावना है। नवचीनके शक्तिप्रदर्शन, उसकी

संघर्षशीलता, जो कोई भी उसके अधिकारोंको माननेसे इनकार करता है उसको ललकारनेकी उसकी प्रवृत्ति; इतना ही नहीं, आज चीनी जनतामें जो उत्साह दिखायी पड़ रहा है, जनताकी अपार शक्ति सर्वत्र मुक्त होकर जिस रूपमें रचनात्मक कार्योंमें लगी हुई है, न केवल सत्ता बल्कि औद्योगिक तथा अन्य प्रकारकी महत्तामें भी दूसरे बड़े राष्ट्रोंकी समकक्षता प्राप्त करनेका उसमें आज जो अटूट संकल्प जगा हुआ है—इस सबके पीछे यही प्रवृत्ति काम कर रही है।

नवचीनकी जिस तीसरी विशेषताने मुझे प्रभावित किया है वह उसकी अपने जीवन और संस्कृतिका नैरन्तर्य बनाये रखनेकी अभिलाषा है, यद्यपि नये विचारके नेता जिन वस्तुओंको सामन्ती और प्रतिक्रियावादी व्यवस्थाका कुपरिणाम समझते हैं उन्हें निर्मम भावसे नष्ट कर दिया जाता है। चीनियोंने चीनी होनेके अतिरिक्त और कुछ भी बननेकी प्रवृत्ति नहीं दिखाई है। रूसकी उपलब्धियोंकी प्रशंसा करते हुए भी उन्होंने अपनी वेशभूषा, भोजनका अपना विशेष ढंग, अपने शिष्टाचार और अपनी विशिष्ट जीवन प्रणालीका त्याग नहीं किया है। कनफ्यूशियनवाद, उसकी पाँच आज्ञाओं, धार्मिक अनुष्ठानों, विधिविधानों और बोलने तथा लिखनेके उसके कृत्रिम तरीकोंके कट्टर विरोधी होते हुए भी नये चीनके नेताओंने अपने देशके इतिहासकी पुनर्व्याख्या करते हुए वर्तमानका अतीतसे सम्बन्ध स्थापित कर रखा है। जिस श्रद्धा और सावधानीसे वे चीनके प्राचीन स्मारकोंकी रक्षा कर रहे हैं, जिस प्रकार उन्होंने प्राचीन कलारूपोंको नया जीवन प्रदान किया है और चीनके प्राचीनकालके इतिहासके सम्बन्धमें खोज करनेका उनमें जैसा उत्साह दिखाई दे रहा है, उससे नवीनको प्राचीनसे जोड़नेकी उनकी प्रबल भावनाका ही परिचय मिलता है।

चीनमें सर्वत्र शिक्षा-प्रसार, सभी क्षेत्रोंमें शीघ्र प्रगति और सभी चीजोंमें शीघ्रतासे सुधार लानेका संकल्प दिखाई देता है। यह ठीक है कि इन सारे कार्योंकी मुख्य शक्ति कम्युनिस्ट पार्टीसे ही प्राप्त होती है किन्तु

पार्टीके बाहर भी ऐसे लोगोंकी विशाल संख्या मौजूद है जिनमें उसी प्रकारका उत्साह भरा हुआ है। जनता ऐसे लोगोंको बर्दाश्त नहीं कर पाती जो हाथपर हाथ धरे बैठे रहना चाहते हैं और उन लोगोंके प्रति तो बिलकुल निष्ठुर हो उठती है जो प्रगतिके इन सारे कार्योंका विरोध करते हैं। नौकरशाही, आत्मपरितोष और निश्चिन्तताकी भावना तथा सामान्य निष्क्रियताके विरुद्ध 'सानफान'के विलक्षण आन्दोलनके रूपमें जो महान् राष्ट्रीय संघर्ष छेड़ा गया था वह प्रगतिकी ओर होनेवाले कृतसंकल्प अभियानका ही एक अङ्ग था। निरन्तर छ महीनेतक सभी क्षेत्रोंमें जनताके आचरणमें शुद्धता लाने और राष्ट्रकी कार्यक्षमता बढ़ानेके लिए समूचे देशमें बहुत ही जोरदार आन्दोलन चलता रहा। इस आन्दोलनमें कम्युनिस्ट पार्टीसे लेकर, विश्वविद्यालयों तथा व्यावसायिक क्षेत्रोंतक सर्वत्र ऊपरसे नीचेतक शुद्धिका विराट् आयोजन किया गया। अपराधी व्यक्तियोंपर सार्वजनिक रूपसे अभियोग लगाये गये। लोगोंको जनताके सामने अपनी गलतियोंको स्वीकार करनेके लिए विवश किया गया। राष्ट्रीय चरित्रके संशोधनके लिए ऐसे विचित्र तरीके अख्तियार किये गये कि कभी-कभी तो वे मुझे मानसिक उत्पीड़नसे मालूम होते थे। इसमें सन्देह नहीं कि राष्ट्रका चरित्र-निर्माण ही इन सबका एकमात्र महान् उद्देश्य था किन्तु इसके लिए जिन तरीकों का उपयोग किया गया वे मुझे कुछ-कुछ पुराने जमानेमें बलप्रयोगसे मनुष्योंके विचार बदलनेके लिए होनेवाले धार्मिक उत्पीड़न जैसे मालूम पड़ते थे।

संक्षेपमें नये चीनके सम्बन्धमें मेरी यह धारणा है कि उसने एक ऐसी बड़ी उथल-पुथलकी सृष्टि की है जिससे उच्च सभ्यतासे सम्पन्न चीनी जनता, जो बिखरी हुई और असंघटित अवस्थामें पड़ी हुई थी, आज संघटित होकर उठ खड़ी हुई है और चीनमें एक महान् आधुनिक राजका निर्माण हुआ है। उसने जनताकी बँधी हुई अपार शक्तिको उन्मुक्त कर दिया है, उसे एक नयी आशा और चीजोंको देखनेकी नयी दृष्टि दी है। उसने राष्ट्रमें महान् उत्साहका संचार किया है और उसमें आगे बढ़नेका

अदम्य संकल्प जाग्रत कर दिया है किन्तु इन नितान्त वाञ्छनीय उद्देश्योंकी सिद्धिके लिए जो तरीके काममें लाये जाते हैं वे बहुत बार स्वतन्त्र विचारके प्रतिकूल पड़ते हैं। राजकी तुलनामें व्यक्ति बिलकुल नगण्य-सा हो गया है। यह चीनके लिए एक विलक्षण बात है। इससे नये चीनकी क्रान्तिने चीन और एशियाके लिए जो कुछ किया है उसकी सराहना करते हुए भी मन कुछ खिन्न हो जाता है।